"जिन्दाबाद हमारा महान् नेता स्तालिन और उसकी दीर्घदर्शिता, जिसमें मशीन-ट्रैक्टर-स्टेशन का राजनैतिक विभाग भी है"—कहते फातिमा ने सारी सभा को अपने पैरों पर खड़ा कर दिया।

"जिन्दाबाद कम्युनिस्ट पार्टी और उसका महान् नेता साथी स्तालिन!"

"जिन्दाबाद लेनिन-तुल्य और लेनिन के काम को आगे बढ़ानेवाला महान् स्तालिन!"

"जिन्दाबाद कलखोजी निर्माण का मुस्तैद ब्रिगादीर हमारा महान् स्तालिन!"

"ऊरा, ऊरा, ऊरा!" कहते सारे मुखों से निकली आवाज चायखाने की खिड़कियों के काँचों को कम्पित करने लगी।

लेकिन वहाँ दो व्यक्तियों में गति का कोई चिह्न दिखाई नहीं पड़ रहा था। उनमें एक थी कुतुबिया जिसके चेहरे का रंग मुर्दे की भाँति हो गया था और वह फर्श पर बेहोश पड़ी थी और दूसरा था एरगश का पुत्र हसन, जो दृढ़ हृदय वीर-विजेता की भाँति खुशी से न फूलकर अपने हाथों को जेब में डाले स्मितमुख चायखाना के बीच में खड़ा था।

॥ समाप्त ॥

